तोहि सब गावै एक तोहि को बतावैं वेद,
पावैं फल ध्यावैं जैसे भावनानि भरि रे।
जल-थल व्यापी सदा अन्तर जामी उदार,
जगत में नाम आन राम रह्यो परि रे।
ऐसे गुन पाय हाय हाय घन आनन्द यों,
कैधौं मोहि दरयो निरगुन ही धरि रे।
जरौं बिरहागिनी मैं करौं हौं पुकार काकौं,
दई गयो तू हूँ निरदई ओर हरि रे॥१०॥

परकारज देह को धारे फिरौ पर जन्य जथारथ ह्वै दरसौ।
निधि नीर सुधा के समान करौ सब ही बिधि सज्जनता सरसौ।
'घन आनंद' जीवन दायक हौ, कछु मेरियो पीर हिये परसौ।
कबहूँ वा बिसासी सुजान के आँगन मो अँसुवान को लै बरसौ॥११॥

जिनको नित नीके निहारत ही तिनको अँखियाँ अब रोवति हैं।
पल पाँवड़े पाय'न चाय'न सों अँसुवानि के धारनि धोवति हैं।
घन आनँद जान सजीवन कों, सपने बिन पायेई खोवति हैं।
न खुली मुँदी जानि परै कछु ये दुख हाई जगे पर सोवति हैं॥१२॥

जा हित मात को नाम जसोदा सुबंस को चन्द कला कुल धारी।
सोभा समूह मई घन आनन्द मूरति रंग अनंग जिवारी।
जान महा सहजै रिझवार उदार बिलास में रास बिहारी।
मेरो मनोरथ हू बहिए अरु है मो मनोरथ पूरन कारी॥१३॥

तुम ही गति हौ, तुमही मति हौ, तुम ही पति हौ अति दीनन की ।
निज प्रीति करौ गुन हीननि सौं यह रीति सुजान प्रवीनन की ॥
बरसौ 'घन आनँद' जीवन कौं सरसौ सुधि चातक छीनन की ।
मृदु तौ चित के पन पै इत के निधि हौ हित कैं रुचि मीनन की ॥१४॥

वे ई कुंज पुंज जिन तेरे तन चाहतु हौ,
छिन छाँह आएँ अब गहन सो गहिगो ।
परिस सुजान चैन चौंपन सों सींची जिन,
वहो यमुना पैं हेली यह पानी बहिगो ।
बहै सुख स्रम स्वेद समै को सहाय पौन,
नाहिं छिपै देह दैया महा दुख दहिगो ।
वे ही घन आनँद जू जीवन को देते तिनही,
को नाम मारिन के मारिबे को रहिगो ॥१५॥

अमल अपूरब उजागर अखंड नित,
जाहि चाहि चंदहि चिताइबो कलंक है ।
तारनि प्रकासे मित्र मंडल मैं मँडन ह्वै,
घन घन राजै रस नायक निसंक है ।
आनँद अमृत कंद बंदनीय प्रानिनि कौ,
सुखमा संपत्ति हेरें काम कौन रंक है ।
चाह तें चकोरिन कौं चौंपनि सों लखि लेत,
कृपा चन्द्रिका में नन्द नन्दन मयंक है ॥ ६॥

कोउ कृपा बल दुबरो ह्वै करि क्यों नहि साधन के सब साधौ।
लीन कै लोचन प्रश्न मनौ किन कोउ समाधिहि ऐंचि अराधौ।
मेरे कृपा 'घन आनंद' है रस भीजें सदा जिहि राधिका माधौ।
वा बिन ते श्रम सूल से हैं भ्रम मूल लहैं गुन एक न आधौ ॥२२॥

साधन जितेकते असाधन के नेग लगौ,
साधन को महा मत सेर गहि ताहि तू।
प्रेम सों रतन जाते पाइहै सहज ही मैं,
यहै नाम रूप सु अनूप गुन चाहि तू।
राधिका बदन नव चंद त्यों चकोर के से,
चाहतु अमंद यों तरंगिनि उमाहि तू।
मोहति विलास हू चढ़ाइ लै है चाइ हा हा,
कृष्ण कृपा सिंधु मेरे मन अवगाहि तू ॥२३॥

रसिक रंगीले भली भाँतिनि छबीले घन,
आनँद रसीले भरे महा सुख सार हैं।
कृपा धन धाम स्याम सुंदर सुजान मोद,-
मूरति सनेही बिना बूझें रिझवार हैं।
चारु चाल बाल औ अचाह कैं कलप तरु,
कीरति मयंक प्रेम सागर अपार हैं।
नित हित संगी मन मोहन त्रिभंगी मेरे,
प्रानन अधार नंद नंदन उदार हैं ॥२४॥

बहुत दिनानि की अवधि आस पास परे,
खरे अरबरनि भरे हैं उठि जान कौं ।
कहि कहि आवन संदेसो मन भावन कौ,
गहि गहि राखत हौ दै दै सन मान कौ ।

झूंठी बतियान के पत्यान ते उदास ह्वै के,
अब न घिरत घन आनँद निदान कौं।
अधर लगे हैं आनि करि के पयान प्रान,
चाहत चलन ये संदेसो लै सुजान कौं ॥२४॥

---

# सूर्यमल

ब्रजभाषा की सुरीली तान के बीच डिंगल का शंखनाद करने वाले कवि राजा सूर्यमल को हिन्दी साहित्य के इतिहासकार चाहे अपना न मानें, इतिहासों में उनका नामोल्लेख करना भी उचित न समझें और उनके साहित्यिक महत्व को आँकने में जाने या अनजाने असमर्थ रहें, पर सूर्यमल हिन्दी के थे और हिन्दी के रहेंगे। आदिकाल के डिंगल या राजस्थानी के रासो-कारों के ग्रन्थों का अन्वेषण और अनुशीलन करने के लिए आज के विद्वान् भरसक प्रयत्न करते हैं, परंतु कितने खेद की बात है कि आधुनिक काल से कुछ ही पूर्व के इस कवि के संबंध में उनकी खोज और अनुशीलन का द्वार बंद सा होजाता है। जो हो, इससे सूर्यमल की काव्य-गरिमा में किसी प्रकार की कमी नहीं आ सकती।

इनका जन्म चारणों की मिश्रण शाखा के एक प्रतिष्ठित कुल में संवत् १८७२ में बूँदी में हुआ था। इनके पिता का नाम चंडीदान था। ये बूँदी दरबार के प्रधान कवि थे। इन्होंने ६ विवाह किये थे, पर इनके कोई संतान नहीं हुई। अतः इन्होंने मुरारीदानजी को गोद ले लिया।

सूर्यमल बड़े विलासी थे। व्यवहार में बड़े रूखे थे। दिन-रात शराब के नशे में चूर रहते थे। यहाँ तक कि अपनी एक स्त्री की अंत्येष्टि-क्रिया में भी ये शराब पीकर गये थे। नशे में इनकी काव्य-स्फुरणा बड़ी बलवती होजाती थी। दोनों ओर बैठे हुए दो-दो लेखक भी इनकी वाणी से निःसृत कविता को लिपिबद्ध करने में असमर्थ होजाते थे। सहृदय कवि होने के साथ साथ ये उच्चकोटि के विद्वान् भी थे और संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, डिंगल आदि कई भाषाएँ जानते थे। ये इतिहास के भी अच्छे ज्ञाता थे। इनका देहान्त संवत् १९२० में हुआ।

सूर्यमल के लिखे हुए चार ग्रन्थ मिलते हैं—वंश भास्कर, बलवंत-विलास, छन्दोमयूख और वीर सतसई। इनके सिवा इनके फुटकर कवित्त सवैये भी मिलते हैं। वंश भास्कर इनकी सर्व श्रेष्ठ और सर्व प्रिय रचना है। इसका रचना-काल संवत् १८६७ है। इसमें बूँदी राज्य के साथ-साथ राजस्थान का इतिहास वर्णित है। यह बड़ा विशद ग्रन्थ है। इसमें सेनाओं की सजावट, युद्ध की भयंकरता, तलवारों की चमक, हाथी-घोड़ों के युद्ध आदि के वर्णन बहुत सजीव हैं। जिस समय सूर्यमल युद्ध का वर्णन करने लगते हैं, उस समय वे किसी बात को अधूरी नहीं छोड़ते। युद्ध संबंधी किसी भी विषय को अछूता से नहीं देखते। वीरों के अयनाद से लेकर मांस के लोभ से लाशों पर बैठे हुए गिद्धों तक का वर्णन उसमें एक सी भावुकता और एक से चमत्कार के साथ किया है। यथा—

"उमेद दिनेस रच्यो रग खेल। दुरयो सठ धुग्धुव दुग्ग दलेल॥
कऊँ असि खुप्परि खेपन फारि। कहूँ बहु सब्बुजतंति बिदारि॥

× × ×

रहे कित भिद्दन को गल लाय। कहूँ किरड्ड रव खेंचत हाथ॥
घर्ष कवि मात पिता विव बैन। गिरें कवि मोहित उच्छलि नैन॥"

वीर रस का जैसा भावानुरंजित और ओज पूर्ण वर्णन सूर्यमल ने किया है, वैसा अन्य कवियों ने नहीं। वीर रस के अन्य कवि तो 'वीर' के साथ-साथ रहकर उसी की यश-गाथा में अपनी कृतार्थता समझते हैं, पर सूर्यमल ने वीर का युद्ध में भेजने वाली वीर-रमणियों की मनोदशाओं का वर्णन भी बहुत ही स्वाभाविक किया है। वीर-बाला रणभूमि में गये हुए पति की चिन्ता में मग्न है, पर यह नहीं चाहती कि उसका पति भाग कर घर आवे। यह सुनना मिलने पर कि पति भागा हुआ घर की ओर आ रहा है। उसके दुःख की सीमा नहीं रहती। वह कायर पति को देखकर कहती है—

''पूतों ने बेटा किया, घर में बधियो काल।
अब तो छोड़ो भागणो, मत लजावो थाल॥''
''यो गहणो यो भेस अब, कीजे धारण कंत।
हूँ चौगण किण काम री, चूड़ा खरच मिटंत॥''

अपने पति के लिए तलवार की तेज़ धार करने के लिए वह 'सिकलीगरनी' को आदेश देती हुई कहती है—

''असिधारण तो पीव पर, वारी वार अनेक।
रण भटकंता कंत रे, लागै न भटक एक॥''

वीर माता अपने पुत्र को झूले में झुलाती हुई शिक्षा दे रही है:—

''इला न देणी आपरी, हालरिया हुलराय।
पूत सिखावे पालणे, मरण बड़ाई माँय॥''

ऐसी वीर माताओं के पुत्र उत्पन्न होते ही किस प्रकार वीरता के कार्यों की ओर प्रवृत्ति रखते हैं, इसका कुछ आभास इस दोहे से मिलता है—

''हूँ बलिहारी राणियाँ, थ्रूण सिखावण भाव।
नाळो बाढ़णरी छुरी, झाटे अखियो साव॥''

वीर कन्यायें भी उत्पन्न होते ही जौहर की ज्वाला से आलिंगन करने को उद्यत रहती हैं—

''हूँ बलिहारी राणियाँ, जाँचा गरभ सिलाय।
जाँचा हन्दे तापयाँ, दरखे घी पिघलाय॥''

सूर्यमल ने डिंगल और पिंगल दोनों भाषाओं का प्रयोग किया है। वंश भास्कर में चारणों की खिचड़ी भाषा का रूप मिलता है, जिसमें संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, ब्रजभाषा आदि कई भाषाओं के शब्दों का प्रयोग हुआ है। वंश भास्कर की भाषा कठिन बहुत है। इन्होंने अपने गढ़े हुए शब्दों का प्रयोग भी स्वच्छता के साथ किया है। इसीलिए इनके ग्रन्थ साधारण योग्यता वाले के लिए कठिन होगये हैं।

## सूर्यमल

### दोहा

सहणी सबरी हूँ सखी, दो उर उलटी दाह।
दूध लजाणों पूत सम, वलय लजाणो नाह ॥१॥

जे खल भग्गा तो सखी, मोता इण थज थाल।
निज भग्गा तो नाह री, माथ न सूनो टाल ॥२॥

हथलेवै ही मूठ किण, हाथ विलग्गा माय।
लाखाँ बाताँ हेकलो, चूड़ो मोन लजाय ॥३॥

धमकी ओर निसंक धण, अंकुश राह न जाह।
पग धण री किम पेख ही, नयण विलग्गा नाह ॥४॥

हा पुचकारै धण कहै, जाण धणीरी जैत।
तोरा जण थापा त्रिये, हूँ बलिहार कुमैत ॥५॥

भूल न दीजै ठाकुराँ पावक माथे पाँव।
रात रहीजै हाकियाँ, तिण धरीजै चाव ॥६॥

सखि भाखण तो पीव पर, धणी पार अनेक।
रण झाटकताँ कंत दे, करै न झाटक एक ॥७॥

सावण डोस सुहावणों, देखौं मो सह दाद।
हरखौं सेती बोझ धर, रजवट उलटो राद ॥८॥

आज घरे सासू कहै, हरख अचाणक काय।
बहू बलेवा हुलसै, पूत मरेवा जाय ॥९॥

देख सहेली मो धणी, अब को बाग उठाय ।
मद प्याला खिमि एक लौ, फौजाँ पीवत जाय ॥१०॥

पग पाछा छाती धड़क, वाली पोळो बीह ।
नैण मिचै, सान्हो सुणै, कवण हकालै सीह ॥११॥

नायण आज न मॉंड पग, काले सुणीजे जंग ।
धारॉं लागी जे धणी, तो दीजै घण रंग ॥१२॥

ऊभी गोरच अवेलियॅ, पेलाँ रो दल सेर ।
पड़ियो थव सुणियो नहीं, लीधो धण नालेर ॥१३॥

हूँ पाछे आगै हुवे, आणी नाह घरेह ।
जे पाल्ही घण जीवहूँ, आगै मूक करेह ॥ १४ ॥

कंत भला घर आविया, पहरीजै मो वेस ।
अब धण लागी चूड़ियाँ, भव दूजे भेटेस ॥१५॥

की घर आवे थें कियौ, हथिया बकती हाय ।
धण थारे चरन नेहड़ै, लीधो वेग बुलाय ॥१६॥

पूताँ रे बेटा किया, घर में वधियो जाल ।
अब तो छोड़ो मागणों, कंत लुभायो काल ॥१७॥

यो गहणो यो वेस अब कीजै धारण कंत ।
हूँ जोगण किण कामरी, चूड़ा खरच मिटन्त ॥१८॥

कंत सुपेती देखताँ, अब की जीवण आस ।
मो धण रहणै हाय हूँ, घाते मुहड़ै घास ॥१९॥

दरजण लाँबी अंगियां, आणीजै अब मूझ ।
तर छोटे मोनूं दया, दूख सिवाई तूझ ॥२०॥

मणिहारी जारी सखी, अब न हवेली आव ।
पीव मुवा घर आविया, विधवाँ किसा बणाव ॥२१॥

गधंण कूकी रे गळव, मूँछा आगम मौण ।
वळण चढ़ायो अतर धण, सुँहगो लेसी कौण ॥२२॥

हूँ बलिहारी राणियाँ, भ्रूण सिखावण भाव ।
नालो बाढ़णरी छुरी, मरठै जाणियो भाव ॥२३॥

हूँ बलिहारी राणियाँ, साँधा गरभ सिखाय ।
जाणाँ हूंदे लापणो, हरसै भी रग लाय ॥२४॥

कंत लखीजै दोहि कुळ, नथी फिरंती छांह ।
मुड़ियाँ मिळसी गीदवो, वळै न धण री बाँह ॥२५॥

हेलो को भघरज कहूँ, कंत परा बलिहार ।
घर मैं वैखूँ दोय कर, रण मैं होय हजार ॥२६॥

मोला की डर भागियो, अंत न पड़ई रेण ।
घोजा दीण बुल यह, नीचा करसी नैण ॥२७॥

ढोल घरज सब भेख घर, धर नालेर सुराम ।
धावाँ कंत पधारिया, पाँवां हूँत प्रणाम ॥२८॥

रण खेती रजपूत री, वीर न भूलै बाळ ।
बारह वरसाँ लावरो, लड़ै वीर संबाळ ॥२९॥

अठे सुजस प्रभुता उठे, अवसर मरियाँ आय।
मरणो घर रै मांझियाँ, जम नरकां लेजाय ॥२०॥

पहिल मिले धण पूछियो, किण कीधा किण हाथ।
बीजल माहे बोलियो, दूण दारुण भू आय ॥२१॥

ढोल सुणंता मंगली, मूँछां मूँह चढन्त।
चंवरी ही पहिचाणियो, कंवरी मरणो कंत ॥२२॥

ग्रीव न मोड़े देखणों, करणो सत्रु सिराह।
परणंता धण पेखियो, ओछी ऊमर नाह ॥२३॥

पेटी मौड़ छिपावयाँ, जाण थाव न जीव।
हेली दिवसाँ पाहुणें, पढवे दीठो पीव ॥२४॥

थल बांधे जण जण वहै, कस बांधें करवाल।
परख महाँ अर कायराँ, अह अहियाँ अंयाल ॥२५॥

सीह न बाजो ठाकुरां, दीन गुजारो दीह।
हाबल पाडे हाथियाँ, सीमड बाजे सीह ॥२६॥

कायर री धण यूँ कहै, छाने कंत छिपाय।
सीस बिकै जिण देसड़े, सांई सो न दिखाय ॥२७॥

नंरा न ठांणो नारियाँ, ईश्रो सगत पह।
सूरां घर सुरी महल, कायर, कायर-गेह ॥२८॥

सखी नयी धव जीवतां, आरियाँ पायो चैन।
पतनां लोधो गोद में, तो पो मूँछ मुहैन ॥२९॥

इला न देणो आपणी, हालरिया हुलराय ।
पूत सिखावै पालणो, मरण बड़ाई माँय ॥५०॥

वैरी पाड़ै वाथड़ो, सदा सणंकै साग ।
हेली कै बिन पाहुणों, ऊदा माग सुहाग ॥५१॥

हूँ हेली अचरज कहूँ, घर मैं बाघ समाय ।
हांको सुणतां हूलसे, मरणो बीच न माय ॥५२॥

तन दुरंग और जोबतन, फड़णो मरणो एक ।
जीव बिछुटांजे फदो, नाम रहीजे नेक ॥५३॥

जिण बन भूल न जावता, गैंद, गिवक, गिड़राज ।
तिण बन जंबुक ताखड़ा, ऊधम मंडै आज ॥५४॥

———

# परिशिष्ट १

## कठिन शब्दों के अर्थ और टिप्पणियाँ

---

## कबीर

दोहे —(१) नाइकौ=नायक, स्वामी (२) मीतु=मित्र (३) मूये=मरने से (४) ग्रिहे [गृह]=घर, साकत=शाक्त, शक्ति का उपासक, बापुरे=बेचारे (६) मुसि मुसि=चुरा चुरा कर। कीनी बारह बाट=व्यर्थ करदी, नष्ट भ्रष्ट करदी। (९) बेड़ा=नाव, हरये हरयें=हल्के हल्के (१०) जिउ=ज्यों, केस=बाल, (१२) जंत्र मंत्र=तारों का वाद्य, सारंगी, सितार आदि (१३) सानि=सोना (१६) बेऊना=बैष्णव, भंगार=बाट (१८) खेह=धूल (१९) सरवर [सरोवर]=पोखरा (२०) सीसा=टंडर (२१) तिउ=उसी प्रकार, त्यों (२३) हूँ=अहंभाव, आपा=अभिमान, ऊतरै=ऊपर, यहाँ। रत=रहा (२५) कुबढ=टाबा, मैमंतु=मतवाला (२६) लोइन [लोचन]=नेत्र, पउ=पै (२९) पिंगुल=पंगु, लँगड़ा (३०) भव=संसार, कूलि=तट।

पद —(१) अनहद सबद=हठयोग के अनुसार वह नाद जिसका अनुभव योगियों को समाधि—अवस्था में अपने ब्रह्माण्ड में हुआ करता है, सुरति=ध्यान, परसावै=स्पर्श करे।

(२) देवल=मन्दिर, तालाब [तलाउ]=जोहड़।

# मलिक-मुहम्मद-जायसी

## गोरा-बादल-युद्ध

(१) चंडोल=पालकी, सजोइल=अस्त्र-शस्त्र से सुसज्जित, न जाने भानु=सूर्य को भी पता नहीं था, ओहार=पालकी ढाँकने का परदा। कँवल=पद्मावती, और जो बेली=अन्य स्त्रियों की क्या बात, ओल=गिरवी, बन्धक, तुरि=घोड़ियाँ।

(२) सौंपना=देख रेख में, अगमना=आगे, पहले अँकोरा=घूस, रिश्वत, सथीं=साथ, बिलखी=दुखी, चारियाँ, पानी भए=नरम होगये, चाँद=पद्मावती, जावत=जितने, तराईं=तारे, नखत तराईं=नक्षत्र और तारे (दासियाँ और सखियाँ) कविलासु=राजमहल।

(३) छूँछि जो...... भरी=जो घड़ा खाली था ईश्वर ने फिर भरा, जोहारु=प्रणाम, जुगुति=युक्ति, उपाय, टेकी बाग=लगाम सँभाली, गहन गरासा=ग्रहण लगा था। (४) गोहरि=पुकार के, कटक=सेना, अरदस=इल्तिजा, छोपत=छिपता हुआ, गोइ=गेंद, चौगान=गेंद खेलने का डंडा, जौ मैदान गोइ लेइ जाऊँ=यदि युद्ध में विजय प्राप्त कर लूँ। (५) मीचु=मृत्यु, आउ भरी=आयु पूरी होगई, पूजी=पूरी होगई, रुखसदि=विदा लेकर, पुरुष=योद्धा, मसि=अवसर, आब=चमक। (६) दहुँ=देखें, सोहिल=अगस्त्य तारा, पिलाहीं=आयेंगे, डुंगवै=टीला या धुस्स, पाछे घालि डुंगवै राजा=राजा रत्नसेन को पहाड़ या धुस्स के पीछे रखकर, जमकातर=यम का खाँडा, साँकरे=संकट में, निबाहौं=निस्तार करूँ, मेंड़=मेंड़ा, अर्गला।

# सूरदास

## बाललीला

(१) मल्हावै = झुलाती है, अधर = ओठ, हरि अंतर = इसी बीच में,

(२) अपने रँग खेलत = अपनी धुन में खेल रहे हैं, चिहरि चले = भयभीत होकर भागने लगे, दिग दंतिय = दिग्गज, दिशाओं के हाथी, सकेलत = सँभालते हैं, सकट (शकट) = गाड़ी, पालना, पेलत = धक्का लगा रहे हैं।

(३) सपनगत (स्वप्नगत) = स्वप्न में लीन, अचित (अचेत) = बाला, अरुन = लाल, रवि-गत = सूर्योन्मुख, पन्नगपति = शेषनाग।

(४) नवनीत = मक्खन, रेनु = धूल, गोरोचन = कुंकुम, रोली, सतकल्प = सौ युग।

(५) कुलहि = कलंगी वाली टोपी, मघवा = इन्द्र, सुदेस = सुन्दर, चिकुर = बाल, बगराई = फैलाकर, झिनासा, सेत (श्वेत) = सफेद, लुनाई (लावण्य) = सुन्दरता, गुरु असुर = राक्षसों के गुरु, शुक्र, देव-गुरु = देवताओं के गुरु, बृहस्पति, भौम = मङ्गल नक्षत्र, ललित वचन = तोतली बातें, अलप = थोड़ा, जलप = बोलना।

(६) बासुकि = सर्पों का राजा, मंदर = एक पर्वत जिसको रई बनाकर देवताओं और राक्षसों ने समुद्र मंथन किया था।

(७) बिथुरि = बिखरी हुई, छिटकी हुई, सुभग (सुभगता) = सुन्दर, बीच दियो बनाइ = बीच में पड़ कर सुलह करा दी, मावे = सुन्दर नीलपुट = नीलम का सम्पुट, सदुन = सिन्दूर।

(८) साँटी = छड़ी, अनरसनि = अनिच्छा, नाराजी, टाटी = घी, आपने नायक की परिपाटी = साहब की रचना, कहत न मीठी-खाटी = भला बुरा कुछ नहीं कहती।

(६) येई वै = ये ही, जमलार्जुन = यमलार्जुन नाम के दो देवता जो शाप से युग्म वृक्ष के रूप में होगये थे और श्रीकृष्ण ने ऊखल के द्वारा उनका उद्धार किया, चारन = चराने, मिस, हाथ बिकाने = वश में हैं।

(१०) दीठि = दृष्टि, कला = चतुराई, चालनी = बाँस की तीलियों से बनी टोकरी।

## भ्रमर गीत

(१) घोष = ग्वालों का गाँव या मुहल्ला। खेप = राशि, ढेर। फाटक = पटकन। हाटक = सोना। धुरहीं तें = आरम्भ से ही, मूल से ही भोरिये निपट सुधारी = हमको बिल्कुल मूर्ख समझ लिया है। सवार = सवेरे। गहर = विलम्ब, देरी। (२) दादुर = मेंढक। माते = तोड़ती है, उखाड़ती है। (३) गाँसी = गाँस की बात, कपट की बात, चुभने वाली बात। (४) पुंजैं = समूह। घनसार = कपूर। दधिसुत = चंद्रमा भुंजै = भूँजे डालती है। करद = छुरी। लूँबै = लूले लँगड़े व्यक्ति। बदन = अंग। (५) रहतन = रुकता नहीं। (६) कुन्तल = केश, बाल मुरै लई = ठग लिया, मोहित कर लिया। सम्पुट तजि = प्रफुल्लित होकर करतें ऐन नई = आत्मपंख की अवहेलना नहीं की, प्रफुल्लित होकर प्रेम किया। हेग दई = पाले से मार दी। धन स्याम = बादल, कृष्ण। छिजई = दुर्बल होगई, कमजोर पड़ गई। हई (हती) = गई, थी। (७) सचु = सुख, संतोष। तवाँरी = मूर्च्छा। चसन = नैपो। गह्वर = गुफा। (८) कालिन्दी = यमुना। सुर = स्वर। पलिका = पलंग। चूर = चूर्ण। पनारी = सोता, नाली। कच = केश। न्हान = नहाने, मिस बिन मानस = विचार। (९) परतीति (प्रतीति = विश्वास। मेचक = काले। दगा दई = विश्वास घात किया, कहा नहीं माना। (१०) प्रघात = तुम होता है। कोरि = काट कर, कोर कर। (११) कंचुकि = चोली। कंचु = कच।

## विनय के पद

(१) पंगु = लंगड़ा। पाइँ = चरण। (२) सूकरग्रामी = ग्रामसूकर गामी = श्रेष्ठ। (३) उधारि = उद्धार करो। मगन हौं = डूबा हुआ हूँ भव अम्बुनिधि = संसार-सागर। ग्राह = मगर। अनंग = कामदेव। मोट = पोटली, गठरी। सेवार = जल के अंदर उगने वाली घास फूस के पौधे। कूल = तट। (४) बिरद = नाम, यश। बनिता = स्त्री। ख्वार = ख्वार, छोड़ जाना। (५) बिराने = बीत गया। अनत = अन्यत्र, दूसरी जगह। जवनिका = पर्दा। पिय बिहून = बिना पति की धन = स्त्री। (६) कुमत = बुरी सलाह। प्रतिहारे = द्वारपाल। मुहकम = दृढ़। (७) आप आगे दई = आपको सिपुर्द करदी। हरहाई = दौड़ दौड़ कर खेत खाने वाली। बाँह देहु = अपने बल पर निर्भय कर दीजिए। (८) पचत = हैरान होता है। पखावत = धोता है, तूल = रुई। पुट = दीपक। अलेखे = व्यर्थ, किसी हिसाब में नहीं आये। (९) चोलना = चोला, वस्त्र। पखावज = ढोल की सी आकृति का बाजा मृदंग। तृस्ना (तृष्णा) = लालच। काछि = सज कर। (१०) अविगत = जो नाश नहीं होता, निर्गुण ब्रह्म। अंतरगत = मन में। जुगुति = युक्ति। निरालम्ब = आधार रहित। चकृत = चकित, विस्मय युक्त।

# तुलसीदास

## राम—नाम—महिमा

(१) गिरा=वाणी, बीचि=लहर, कृशानु=अग्नि, अगुन=निर्गुण गनराऊ=गणेश, तियभूषनु=स्त्री-शिरोमणि, अमी=अमृत। (२) सालि=नृप, लाहु=लाभ, बिलगाती=अलग होजाती, सँघाती=साथी, सुतिय=सती स्त्री, पूषन=सूर्य, कमठ=कछुआ, अरवर, बीह=जिह्वा। (३) बरन=वर्ण, अक्षर, नामी=नाम वाला, उपाधी=गुण, उपाधि, साधी=सिद्ध करना, उभय=दोनों, दुभाखी=दुभाषिया। (४) बिरति=वैराग्य, अनामय=रोग रहित, अनिमादिक=अणिमा, गरिमा, लघिमा, महिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशत्व और वशित्व नामक अष्ट सिद्धियाँ। सुकृती=पुण्यात्मा, अनघ=(अन्+अघ) पाप रहित, आन=अन्य। (५) पियूष ह्रद=अमृत का सरोवर, बूते=शक्ति से, प्रनि=नहीं दारुगत=लकड़ी में, प्राकृत=अज्ञान, कभी नाश न होने वाला। (६) यक=एका, अनयास=अनायास, सहज ही, सुकेतु सुता=सुकेतु की लड़की, ताड़का, त्रिपारी=सर्वनाश। बलूर=पार। (७) गाप=रूप, सुकण्ठ=सुग्रीव, नेवाजे=कृपा की, प्रसाद=कृपा। (८) महूँ=मैं, सगलानि=ग्लानि सहित, आत्मग्लानिपूर्वक, गुरुन=गुरु, आशायतन से रहित। (९) माँग=माँग जैसा तुच्छ तृण, विशोक=शोक रहित, सुकृत=पुण्यकर्म, मग=मार्ग, शमन=नष्ट होना, अभिमत=इच्छित। धनकश्यिपु=हिरण्यकश्यप, सुरसालु=देवताओं का शत्रु।

## विनय के पद

(१) जगवंदन=संसार में वन्दनीय, विधाता=प्रदान करने वाले, उत्पन्न करने वाले, मानस=हृदय ।

(२ रावरो=आपका, नाह=पति, मानी=नष्ट कर दी, मिटा दी, गिलानी=ईर्ष्या की, नाक=स्वर्ग, नाक सवारत=स्वर्ग में स्थान देते र, हौं आयो नकबानी=मेरा नाक में दम आ गया, जाचकता=भीख माँगना जगत-मातु=पार्वती ।

(३) अम्ब=माता, दायबी=दिलाना, अघी=पापी, कहिबी=कहना ।

(४) पातकी=पापी, आरत (आर्त)=दुःखी, ठाकुर=स्वामी, चेरो=सेवक ।

(५) सिखावन=शिक्षा, सवेरो=प्रातःकाल,शीघ्र, स्रमित=थका हुआ, निबेरो=निवारण ।

(६) काको=किसका, बराय=चुन-चुन कर, पषान=पाषाण, अहिल्या, ब्याध=बाल्मीकि, विप्र=अजामिल न नामक कुख्यात पेक ।

(७) नसानी=नष्ट करदी, सिरानी=समाप्त हो गई, लसै हौं=जाने दूँ गा, छोड़ूँ गा, रुचिर=सुन्दर ।

(८) सून्य=आकाश, रविकरनीर=सूर्य की किरणों का जल, मृगतृष्णा, मकर=मगर, ग्रसे=खाता है, जुगल=दोनों, संसार और ब्रह्म

(९) कस=कैसे, मृषा=झूठ, उत्पति=सृष्टि, संसार, कीर=तोता, संमत=अनुकूल, मैं मोर=माया ।

(१०) नानक=रूप,वेष, मखि=साक्षी, प्रमाण, मने=मना कर दिया, रोक दिया । निगमनि=वेदों ने ।

(११) हीं=हृदय, हम [illegible] करि=अहंकार के वश होकर, वनितादि=स्त्री इत्यादि, पामर नीच, दुर =माधुरी इच्छाएँ ।

## राम वन वास

(१) झगार=तोते के प्रारम्भ में आने वाले कोमल पंख, जो समय पर स्वतः झड़ जाते हैं, औध=अयोध्या, बटाऊ=बटोही, पथिक।

(२) अजाखुर=बकरी का खुर, तटिनी=नदी (यहां गंगा), करारे=किनारे।

(३) कटि=कमर, परसे=छूने से, तरनी=नाव, घरनी=गृहिणी, स्त्री, बरु=चाहे।

(४) पात=पत्तों का दोना, सहरी=मछली, [illegible], बारे-बारे=छोटे-छोटे, बाद=विवाद, झगड़ा।

(५) रुख=इच्छा, बाल=बालक, अखरानी=मोती, हेरि-हेरि=देख-देख कर।

(६) कनी=बूँदें, मधुराधर=कोमल ओंठ, चारु=सुन्दर।

(७) परिखो=प्रतीक्षा करो, पसेऊ=पसीना, पखारिहौं=धोऊँगी। भूभुरि=गर्म धूल, डाटे=झुलसे हुए, श्रम=थकावट, नाह=पति।

(८) तून=तरकस, सरासन=धनुष, सुठी=सुन्दरि।

(९) छाने=छिके, भरे हुए, लाहु=लाभ, तड़ाग=तालाब।

(१०) चितै=देखकर, लोल=चंचल, कमान=धनुष, तृनतोरे=न्योछावर करता है, निषंग=तरकस। (११) नायक=नाथ, मृगया=शिकार। चकै=चकित होते हैं, [illegible]=[illegible], [illegible]=कामदेव।

(१२) [illegible]=[illegible], [illegible]=दूरी, कम=क्रमश।

# सेनापति

१ खचित=जड़ी हुई, सुतरु=कल्पवृक्ष, जटी=जड़ी हुई, प्रिय आगम=पति का आगमन। मंडन=पालन करने वाली। (२) अगम= दुर्बोध, तंडन=तंडण। अदंग=शुद्ध, अखण्ड, सरंग=खण्डित, टूटा हुआ, सोधि=खोजकर, ढूँढकर, चाहकी करत हैं=चाहते हैं, इच्छा करते हैं। (३) फल=बाण की नोक परिणाम, खगी=आहत, घने= तीर में लगे हुए, काव्य में वर्णित वस्तु। पंच, गुन=प्रत्यंचा, काव्यगुण (ओज, प्रसाद, माधुर्य) श्रवन=कान। चापधारी=धनुधारी। (४) पट= दरवाजा, वस्त्र, घरी=घड़ी, घड़ी, भोगी=विलासी, सर्प, कन-कन= दाना-दाना, तुस=भूस। (५) दयान है=अतिशय, द्वारका=द्वारका भी, किसी के द्वार पर, रैवत=रैणाव, नई आयु, भगतन=भक्त, छियाए=पहनाना, नाथि=मर्दन, दिवन=विकसित, केसरिदित दिग मूँदना (६) घाट=नदी किनारे का घाट, तलवार की धार, पानी=जल, आब, चमक, रज=राज्य श्री, धूल, नीकेहि=भले प्रकार। अमील=अच्छी भेंट, पतवारी=नाव के पीछे का त्रिकोणाकार अंग। ७) द्विजन=दाँतों ब्राह्मणों, घान=अंग, चारवर्ण। श्रुति=वेद, कान, लागी अब लार है= अब लार लगी रहती है, लार गिरती रहती है; कामिनियाँ पीछे लगी रहती हैं। नाक=स्वर्ग, नासिका; जवन=यवन, म्लेच्छ, जब न। कुलीन=कुलियों में, कुलाली; कृष्ण=काले, कृष्णचन्द्र; केसी=बाल, विष्णु, केशव; कहाँ=संसार, कहाँ नहीं। (८) भौ=भव, संसार। विशद=सुन्दर; स्वच्छ; बरन=वर्ण (अक्षर रंग; बानी=वाणी; वचन; स्वभाव। सियरानी=सीता रानी; शीतल हुई। तीरथ=अवतार; तीर्थ। (९) सेसनामै=शेषनामके। सेस=शेष नाग; बाको। सहसवदन= हजार मुख वाला; शेष नाग। सरि=बराबरी। पूजै=पहुँचता है। पुर= लोक; नगर। कोठा=मालदार। सुरति=स्मरण। बानियै=वाणी से; अपनी कविता द्वारा; बनिये को, साहु=पति, साहु=सेठ; बोहरा।

मलाक, वासर=दिन, संक=भय, पंकजिनी=कमलिनी, (२४) तुसार= पाला, तुसार=माकड़ोर, मुत=मुख, टिकिके=टिक कर, दौस=दिन, सहसकर=सूर्य, बड़ाई=प्रशंसा, (२५) नाह=पति, अवरेखियत है= दिखाई देता है, जिलात=खोत जाता है। छिन=क्षण, तनकौ=तनिक भी कलप=कल्प; ४,३२०,०००,००० वर्ष का समय जिसके व्यतीत होने पर ब्रह्मा का एक दिन समाप्त होता है। सिरातौ=समाप्त होती। (२६) पालो=पाला, लालो परयो=चिन्ता हो गई। ताप्यौ चाहै वारि कर= आग जला कर हाथ सेंकना चाहते हैं। गयो घाम पदसाइ है=धूप हलकी पड़ गई है, सकोरिकर=समेट कर, अम्बर=आकाश।

---

# भूषण

## शिवाजी की दान शीलता

(१) साहितनै=शाहजी का पुत्र शिवाजी, प्रतिच्छन=प्रतिक्षण, गन=गण, समूह, गनै=गिनै, गिनती करे, साहिन=बादशाहों, गरीब- नवाज=दीनबन्धु। (२) भरत हौ=पालन करते हो, गुनाह=अपराध, भृगु=एक ब्राह्मण ऋषि, जिन्होंने विष्णु भगवान की छाती में लात मारी थी। (३) बलख=यश, गौरव, बिदारि=विदीर्ण कर, दूर कर। दीह= दीर्घ (४) तुरीगन=घोड़े, करी=हाथी. निहाल करै=तृप्त करे, अरि= शत्रुओं में। (५) धनद=कुबेर, बिलाय जात हैं=नष्ट हो जाते हैं। लिखे तें=स्पष्ट होने से, खलक=संसार, अनंग=अङ्ग रहित, अङ्गों को काटना, दीबो=दान देना, संक=भय, दुनी=संसार, दुर्नै=दुरदै, सुरतन= सुन्दर अश्व, सोना, लास=पेड़ों का रस, जिसके वायपूताना में चूड़े बनते हैं, रुसन=रूखे मनुष्य, वृद्ध, हाथै=हाथ, हाथी देत=तालियाँ पीटते हैं, प्रशंसा करते हैं, (६) कोकनद=कमल, (१०) बिचलायो= विचलित कर दिया। (११) बितान=चँदोवा, मण्डप, छिति=पृथ्वी।

नचत = नाचता है, पचत = पच हुआ है, घन = बहुत, धूर = शक्ति, बल, हाँसिद = युद्ध, (३०) बिहद = विराट, अत्यन्त, गब्बरन के = गर्वधारियों के, दलत हैं = नष्ट हो जाते हैं, ऐन = अत्यन्त, उमड़त हैं = उमड़ते हैं धारा = नाली, पारावार = समुद्र, (३१) भूधर = पहाड़, झुण्ड झुण्ड = झुण्ड के झुण्ड, भृकुटि चढ़ाई है = क्रोध किया है, ३२) पामर = नीच मनुष्य, गैर मिसिल = अनुचित, बलकन लाग्यो = बड़ बड़ाने लगा। नौरंग = औरङ्गजेब। (३३) मुरचान = मोरचा, रक्षापंक्ति, हल्ला कियो = धावा बोला, दावा बाँधि = घेरा डाल कर, झोट = समूह, ताव दे दे मूँछन पै = मूँछें ऐंठ, ऐंठ कर, (३४) नाग = सर्प, हाथी, जूह = झुंड पुरहूत = इन्द्र, गोल = झुण्ड, पच्छाँह = पश्चिम। (३५) कूरम = कश्यप कछवाहे राजा, विदलिगो = विदीर्ण हो गया, चिक्करी = चिंघाड़ कर, कोलहू = वाराह भी, खगराज = गरुड़। भुजंग = साँप।

---

## घनानन्द

(१) जोग = संयोग, कोविद = निपुण, विद्वान, चाह = प्रेम, सुच्छन्द = स्वच्छन्द, निर्भय, (२) छकी = तृप्त हो कर, बौरे = पागल, चकी = चकित, बकी जाति = बकवाद करने लगती है, तकी = देखी, समझी, (३) हित = प्रेम, अनखि = क्रोधित होकर, रूठ कर, अरसा- इहौ = आलस्य करोगे, कौलौं = कब तक, (४) दई = भगवन्, ओरिए = हुआइए, गुन = रस्सी, गुण, ब्याज = मिला के। (५) पन = प्रण, नअकार हौं = नहीं करूँगा, शक्ति नहीं हूँगा। दव = दावाग्नि, उद्वेग = उद्वेग, दुःख, तचाय हौं = तपाऊँगा, टेक = हठ। (६) निराल = पंख रहित, दुरी = छिपी हुई, द्रुम = वृक्ष; बानक = मूर्ति, वेष, निकाई = सुन्दरता। (७) गौन = गमन; दरकोहीं बानि = दया का स्वभाव;

अमोही = निर्मोही; भूरि = जड़ । (८) कोंरिलै = कोंचले; फाटले; पैंड़परे = पीछे पड़े; कलापी = मोर; वज्रमारे = वज्रमारे; एक प्रकार की गाली; (९) जान = ज्ञानी । ज्ञान = प्राण । (१०) जानराम = सुजान कृष्ण । दीस्यो = दिखाई दिया । (११) परजन्य = बादल; दूसरे के उपकार के लिए उत्पन्न होने वाला । जथारथ = यथार्थ; वास्तव में । दरसौ = दिखाई देते हो । निधि = समुद्र, जीवन-दायक = जीवन दान करने वाले; जल देने वाले । परसो = स्पर्श करो, अनुभव करो, विसासी = विश्वासघाती (विरुद्ध अर्थ में) (१२) हौ = थी । चायन = चाव से; उमंग से; दुखदाई = दुःख भरी (१३) अनग = कामदेव; रिझवार = प्रसन्न होनेवाले (१४) पति = लज्जा; छीनन का = दुर्बल का; निधि = मालदार । (१५) गहन सो गहिजो = ग्रहण सा लग गया, अत्यन्त पीड़ा हुई; बीचिन = लहरों । ढेरी = ठगा; दहियो = जला गया; मारिनो = मरी हुई; दुखी; (१६) चाहि = देख कर; चितहवो = दिखाना; चोरनी = उत्साह उमंग; मयंक = चन्द्रमा । (१७) साधन = निश्चय तप; नेंसुक = किंचित (१८) अवरेख्यो = चित्रित किया; समझा; अनलेखे = बिन गिनती; अगणित; (१९) बाय = हवा; पारत क्यों नहीं = मरता क्यों नहीं । (२०) बहिये = बही; जीवनी = जीवन देने वाली । (२१) छोलर = उथला; छिछिला; छ्वै है = छुवेगा; लौ है = लेगा । (२२) लोयन = लोचन, नेत्र; अराधौ = आराधना करो, मूल = खादे; दुखदायी । (२३) अखण्डन = अवाधु; अखण्डन; नम = नियम, चाहि = देख; बोदित = बराबर; अवगाहि = स्नानकर; डूब । (२४) आलबाल = आंवला; थाला; चाह आलबाल = प्रेम के स्तूक । (२५) खरे = सच्चे; अरसानि भरे है = आतुर हो रहे है. पयान = प्रयाण. विश्वास. निदान मैं = अन्त में. बिलत = करते हैं. पयान राते = भागकर. दौड़कर ।

---

# सूर्यमल

(१) सरणी=सहा है, सवरी=सारी, दाह=जलन, वलय=कंकण, चूड़ा, नाह=पति ।

भावार्थ—हे सखी ! मुझे और सब सहा हो सकता है, पर पुत्र का मेरे दूध को और पति का चूड़े को लजाना—ये दोनों समान रूप से दाहकारी हैं ।

(२) खल=शत्रु, मोतीहल=मोती, नाह री=पति का ।

भावार्थ—हे सखी ! यदि शत्रु युद्ध से भाग गया हो तो मोतियों से थाल सजा ला, (जिससे प्राणनाथ की आरती उतारूँ) और यदि अपने ही दल के लोग भागे हों तो प्राणनाथ का साथ मत बिछुड़ने दे । ( सती होने की सामग्री प्रस्तुत कर )

(३) हथलेवे=पाणिग्रहण के समय, विलग्गा=लगने से, चुभने से, माय=माता, हेकलो=अकेला, मो=मेरा ।

भावार्थ—पाणिग्रहण के समय उनकी हथेली पर के तलवार के मूठ के निशान मेरे हाथ में चुभने से हे माता ! मैं समझ गई कि युद्ध में अकेले होजाने पर भी वे मेरे चूड़े को नहीं लजायेंगे ।

(४) समली=चील, भख=खा, जंबुक=गीदड़, म=मत, वाह=जा, पथ=पथ, धण रौ=पत्नी का, किम=किस प्रकार, पेख ही=देखेंगे, विणट्ठा=विनष्ट हुए, रहित, बिना । नाह=पति ।

भावार्थ—हे चील ! और सब अङ्गों को तू निःशंक होकर खा, पर गीदड़ों के पथ का अनुसरण मत कर ( नेत्रों को मत निकाल )। क्योंकि यदि तू नेत्र निकाल लेगी तो मेरे पति बिना नेत्रों के अपनी स्त्री के सती होने के प्रण का पालन किस प्रकार देखेंगे ।

(५) धणी=पति, जैत=जीत, नीराजणा=आरती, वाधावियो=उतारी, कुमेत=घोड़े का एक रंग जो स्याही लिये लाल होता है।

भावार्थ—अपने पति की विजय हुई सुनकर पत्नी पति के घोड़े की आरती उतार कर और हाथ से थपथपा कर कहती है कि हे कुम्मेत ! तुझ पर बलिहारी है।

(६) दाझियाँ=दोझने से, छूने से। तिया=स्त्री। चाव=उमंग।

भावार्थ—वीर सती रमणी कहती है—हे सरदारो ! आप भूल कर भी आग पर पैर मत रखना। इसके छू जाने से राख ही बचती है। इसका आलिंगन करने को तो स्त्रियाँ ही लालायित रहती हैं।

(७) असि धावणा=सिकली गरनी। झटक=झटका। झाटकताँ=वार करते हुए।

भावार्थ—हे सिकलीगरनी ! मैं तेरे पति पर अनेक बार न्योछावर हूँ कि उसने तलवार की धार इतनी तेज करदी कि युद्ध में वार करते समय हाथ को एक भी झटका नहीं लगा।

(८) मो=मेरे। हड़=साथ। दाह=जलने के। उरसां=स्वर्ग। भर=पृथ्वी। रजवट=राजपूती, क्षात्र धर्म। राह=रीति।

भावार्थ—हे सखी ! मेरे सती होने के समय सुन्दर ढोल बजाना। क्योंकि तू तो क्षात्र धर्म की इस उल्टी रीति को जानती है। इसमें पृथ्वी पर बीज बोया जाता है और स्वर्ग में खेती फलती है।

(९) घरे=घर में, काय=क्यों, बलेवा=जलने के लिए, हुलसे=लालायित हो रही है, मरेवा=मरने के लिए।

भावार्थ—घर पर सास कहती है कि आज अचानक इतना हर्ष क्यों है। (कदाचित् यह नहीं जानता कि) उसका पुत्र मरने को जा रहा है और पुत्र वधू सती होने को लालायित हो रही है।

(१०) श्रबको=उद्दत, उद्दण्ड, वाग=लगाम।

भावार्थ—हे सखी! मेरे उद्दण्ड पति को तो देख जो कि घोड़े की लगाम पकड़ कर अकेला ही शत्रु की सेना को इस प्रकार नष्ट करता जा रहा है, जिस प्रकार कोई शराबी शराब के प्यालों को खाली करता जाता है।

(११) दीह=दिन, मिचे=बंद होजाते हैं, हकले=ललकारें, सीह=सिंह,

भावार्थ—जिस सिंह को सामने सुनकर ही दिन काला-पीला दिखाई देने लगता है, पैर पीछे पड़ने लगते हैं, छाती धड़कने लगती है और आँखें बन्द होने लगती हैं, उस सिंह को ललकारने का साहस कौन कर सकता है!

(१२) नायण =नाई की स्त्री, काल =कल, जंग =युद्ध, धारौं लागी जे =तलवार की धार के नीचे आजायें, घण =बहुत।

भावार्थ—हे नाइन! आज पैरों में मेंहदी मत लगा, क्योंकि कल युद्ध सुना जाता है। यदि पति तलवार के घाट उतरें तो ( सती होने के समय ) खूब रंग देना।

(१३) ऊभी =खड़ी, गोख =गवाक्ष, झरोखा, अवेखियौ =देखा, पैलांरो =दूसरों का, विपक्षियों का, दल =सेना, सेर =प्रबल, धव =पति, लीधो =ले लिया, नालेर =नारियल।

भावार्थ—झरोखे में खड़ी हुई क्षत्राणी ने देखा कि विपक्षियों की सेना प्रबल है। अतएव पति के मरने का समाचार न सुनकर भी इसे अवश्य भावी मानकर पत्नी ने सती होने के लिए नारियल हाथमें लेलिया।

(१४) आणी =लाई गई, घरेह =घर पर, वाल्ही =प्यारी, मूझ =मुझे, जीव हूँ =जीवित रही।

भावार्थ—( विवाह के समय ) स्वामी स्वयं आगे होकर मुझे पीछे करके लाये थे। लेकिन यदि ( पति के मरने के बाद ) मैं जीवित रही तो ( सती होने के समय ) उन्हें मुझे आगे करना पड़ेगा।

(१५) भव = संसार, लोक; मेटेस = भेंट होगी।

भावार्थ— हे कंत ! आपने अच्छा किया जो घर भाग आये। अब आप मेरा वेष धारण कर लीजिए। अब इस लज्जित चूड़ियों वाली पत्नी से तो आपकी दूसरे लोक में ही भेंट होगी।

(१६) की = क्या, हणियाँ = मरने पर, बलती = जलती, घण = अति, नेहड़े = प्रेम, लीधो = लिया।

भावार्थ— हाय ! तुमने घर आकर क्या किया? यदि आप मारे जाते तो मैं तुम्हारे साथ सती होती। ( पति ने उत्तर दिया ) हे प्रिये, तुम्हारे प्रेमाधिक्य ने मुझे युद्ध क्षेत्र से जल्दी ही बुला लिया।

(१७) थिया = होगये, बधियो = बढ़ गया, काल = भंझट।

भावार्थ— हे पति ! तुम्हारे बेटों के पुत्र होकर घर में जाल बढ़ गया है। काल तुम्हारी आयु देखकर लुभा रहा है। अबतो युद्धसे भागना छोड़दो

(१८) किए = किस।

भावार्थ— हे पति ! अब आप ये मेरे आभूषण और मेरा वेष धारण कर लीजिए। मैं तो योगिन हो चली। अब आप के किस काम की ! आपका मेरी चूड़ियों का खर्च भी मिट गया।

(१९) धुपेती = सफेदी, बालों का सफेद होना; की = क्या; पय = रतन; घातै = लेते हो, डालते हो।

भावार्थ— हे पति ! बालों की सफेदी देखते हुए भी क्या और जीने की आशा है ! आपके जो हाथ मेरे स्तनों पर रहते थे, उनसे आप कैसे मुँह में तिनका लेते हो ! ( शत्रु से दीनता दिखाते हो

(२०) कंचियाँ = चोली; आणीजे = लाना; मोनूं = मुझको; दूण = दूनी।

भावार्थ—हे दर्जिन ! अब मेरे लिये कच्ची कुनियाँ सींकर लाया कर; मेरे सधवापन की पोशाकें न सीने से जो तुझे घाटा होगा, उसकी पूर्ति मैं तुझे दूनी सिलाई देकर करूँगी।

(२१) मुआ = मरे हुए; किसा = कैसा; वणाव = शृंगार।

भावार्थ—हे सखी मणिहारी ! चली जा। अब मेरे घर पर मत आना। क्योंकि मृतक के समान (कायर) पति घर भाग आए हैं। विधवाओं को शृंगार कैसा ?

(२२) गंधण = गंध की स्त्री, इत्र, तेल बेचने वाली; कूकी = चिल्लाई; भूँडा = अशुभ; सौण = घर; मलण = मलने के लिये। अतर = इत्र।

भावार्थ—गंधिन चिल्ला उठी—गजब होगया ! उसका रण से भाग कर घर आना मेरे लिये तो बड़ा बुरा सिद्ध हुआ। उसकी पत्नी ने सती होने के समय लगाने के लिए जो महँगी इत्र निकलवाया था, उसे अब कौन खरीदेगा ?

(२३) भ्रूण = गर्भ; भाव = वीरता के भाव; नालो = नाल; वाढ़णरी = काटने की; जणियो = पैदा किया हुआ; साव = बालक।

भावार्थ—मैं उन रानियों पर न्योछावर हूँ जो गर्भ में ही उन्हें वीर भावों की शिक्षा देती हैं कि जन्म लेते ही बालक नाल काटने की छुरी को लेने के लिए झपटता है।

(२४) आँचा = बच्चा; हटे = के; तापणें = तापने के लिए। धी = पुत्री; इगलाय = टकटकी लगाकर।

भावार्थ—मैं उन रानियों पर बलिहारी हूँ जो गर्भ में ही बालिकाओं को ऐसी शिक्षा देती हैं कि प्रसूति गृह में बच्चा के तापने की अंगीठी की अग्नि को एकदम देखकर हर्षित होती है।

(२५) लखीजै = देखिये; नवी = नहीं; फिरंती छांह = नाशवानशरीर; मुड़ियाँ = मुड़ने पर, पीठ दिखाने पर; गींदवो = तकिया; वले = फिर।

भावार्थ—हे पति ! अपने और मेरे दोनों कुलों को देखना न कि अपनी फिरती हुई छाया को। यदि आप युद्ध से पीठ दिखाकर भाग आये तो सिरहाने के लिए तकिया भले ही मिल जाय, पर पत्नी की भुजा तो फिर नहीं मिलेगी।

(२६) हेली = सखी; कौ = क्या।

भावार्थ—हे सखी ! उस आश्चर्य की कथा तुम से क्या कहूँ ? मैं तो अपने पति पर बलिहारी हूँ। जिन दो हाथों को मैं घर में देखती हूँ कि रण में हजार होजाते हैं।

(२७) भोला = मूर्ख; अंत = मृत्यु; पहुचै = पहुँचेगी; ऐण = पर। बीजी = दूसरी, अधिक; दीठाँ = दिखाई देगा।

भावार्थ—रे मूर्ख ! तू किस डर से भाग आया ? क्या घर भाग आने से मृत्यु यहाँ तक नहीं आ पहुँचेगी ? यहां मरने से यह दूसरी बात होगी कि बेचारी कुल वधू को लज्जा से नेत्र नीचे करने पड़ेंगे।

(२८) थरक = रोकदें; घायाँ = घायल; पावहिंत = चरणों में।

भावार्थ—ढोल का बजाना बन्द कर। इस को अपने अपने पर भेज दें और सती होने के नारियल को भी घर में रख दें। घायल होकर पति पधार आये हैं। उनके चरणों में प्रणाम है।

(२९) बाल = बालक; बपरो = पिता का; लहै = लेते हैं।
बंकाल = सिंह।

भावार्थ—युद्ध तो राजपूतों की खेती है, इसे वीर बालक नहीं भूलते वे फिर बारह वर्ष की आयु में ही अपने पिता के वैर का बदला लेते हैं।

(३०) अठै = यहाँ; उठै = वहाँ, उस लोक में; माँझियाँ = में; ध्रम = धर्म।

भावार्थ —अवसर पर मरने वालों को इस लोक में सुयश और परलोक में ऐश्वर्य प्राप्त होता है और घर पर पड़े-पड़े मरने से यमराज नर्क में ले जाता है।

(३१) पहल = पहले; मिले = मिलन; किए = किसने; कीधा = किया; खोजल = तलवार; साहे = लेकर; श्राय = लिये।

भावार्थ—प्रथम मिलन के समय पत्नी ने पूछा कि हे नाथ! हाथ में ये कठोर चिन्ह किसने किये ? पति तलवार पकड़ कर बोला—इस डाकिनी ने और पृथ्वी के लिए।

(३२) मंगली = मांगलिक, शुभ, चँवरी = विवाह मंडप, कंवरी = कुमारी।

भावार्थ—विवाह के समय मांगलिक ढोल सुन कर वर की मूँछें भौंहों से जा लगी। यह देख कर कुमारी ने विवाह मंडप में ही जान लिया कि पति मृत्यु का प्रेमी है।

(३३) ग्रीव = गर्दन। विधह = प्रशंसा, परणांता = विवाह समय; ओछी = कम।

भावार्थ—बिना गर्दन मोड़े देखना और वीर शत्रु की प्रशंसा करना इन दो बातों से विवाह के समय ही पत्नी ने जान लिया कि पति की आयु थोड़ी है।

(३४ पेटी = संदूक; मौड़ = सेहरा; मांर, पढवे = शयन गृह में। दीठो = दिखाई दिया।

भावार्थ—शयनागार में संदूक में उनका सेहरा रखते समय उनके घाव जो मैंने देखे; उनसे ही हे सखी! मैंने समझ लिया कि पति देव कुछ दिन के ही मेहमान हैं।

(३५) खांधे = कंधे पर; जण-जण = प्रत्येक मनुष्य; [illegible] कोई, वहै = चलते हैं; कस = कस कर; भड़ां = योद्धाओं की; वह बहियां = बजने पर; त्रंबाल = नगाड़ा।

भावार्थ—सब कोई तलवार कसकर बाँधते हैं और ऐसी अकड़ से चलते हैं; मानों सारी शक्ति उन्हीं के कंधों पर है। परन्तु शूर और कायर की परीक्षा तो युद्ध के नगाड़े बजने पर ही होती है।

(३६) सीह = सिंह; बाजो = कहलाओ. दीन = दरिद्र. दीह = दिन हाथल = पंजा; पाड़ै = गिराता है. हाथियाँ = हाथियों को. भड़ = योद्धा।

भावार्थ—सरदारो! तुम सिंह कहलाने के अधिकारी नहीं हो. क्यों कि तुम दीन बन कर दिन गुजार रहे हो। सिंह कहलाने [illegible] अधिकारी तो वही वीर हो सकता है जो हाथियों को अपने पंजे से गिराता है।

(३७) छाने = चुपके से. छिपा = छिप. देसड़े = देश में।

कायर की स्त्री चुपके से अपने पति को छिपा कर कहती है कि हे भगवन! जिस देश में सिर बिकते हों. वह देश कभी मत दिखाना।

(३८) डीखो = निन्दा करो। देखो = देखो. घर = घर. महल = महिला।

भावार्थ—हे पुरुषो! स्त्रियों की निन्दा मत करो। यह तो संगति देखना चाहिए। वीरों के घर में वीर महिला मिलेगी और कायर के घर में कायर।

(३९) नधी = नहीं. अरियां = शत्रुओं से. लीधो = लिया।

भावार्थ—हे सखी! पति के आगे तो कभी शत्रुओं को शांति नहीं मिली। और अब सती होते समय मैंने उन्हें गोद में लिया तब भी उनकी मूँछें ऐंठी ही हुई थीं।

(४०) इला = पृथ्वी. हालरिया = लोरियाँ. हुलराय = गुलराई हुई। माय = माता।

भावार्थ—अपनी भूमि किसी को न देना. इस भाव की लोरियाँ गाती हुई माता अपने पुत्र को झुला रही है और झूले में ही उसे मरने की महत्ता सिखा रही है।

(४१) बाड़े = घर के. बासड़ो = निवास. रणकै = खनकती रहती है. राग = खड्ग तलवार. ऊढा = नवोढा. नवयुवती।

भावार्थ – हे सखी! वैरी के घर के पास इसका निवास है। खड्ग तलवार बजा करती है। इस नवयुवती के भाग्य में सुहाग कितने दिन का मेहमान है!

(४२) हूँ = मैं. बाथ = आलिंगन; हाको = शोर. हुलसै = हर्षित होते हैं; कोच = कवच. माय = में।

भावार्थ—हे सखी! मैं एक आश्चर्य की बात तुमसे कहती हूँ। वे घर में तो मेरी भुजाओं में समा जाते हैं, किन्तु युद्ध की पुकार सुनते ही वे रण में भी इतने प्रसन्न होते हैं कि कवच में भी नहीं समाते।

(४३) दुरंग = दुर्ग. किला. कढ़णो = निकलना. पिण्ड = पिंड. नेक = अच्छा।

भावार्थ—दुर्ग में से शरीर का निकलना और शरीर में से जीव का निकलना दोनों एक ही बात है। तब तो किले में से मरकर निकलना ही अच्छा है, जिससे नाम तो रहे।

(४४ मैंद = मयंद. हाथी. गिवल = गैंडे. गिडराज = शूकर. बुकज = गीदड़. तारखड़ा = सामर्थ्यवान. मंडे = मचा रहे हैं।

भावार्थ—जिस वन में हाथी, गैंडे और बड़े बड़े सूअर भी भूल कर भी नहीं जाते थे, उसी वन में आज गीदड़ भी शक्तिवान बने ऊधम मचा रहे हैं।

— — —

# परिशिष्ट २

इस संग्रह में प्राचीन कवियों की तीन काव्य-भाषाओं की रचनाएँ संकलित की गई हैं। विद्यार्थियों की सुविधा के लिए उनका स्थूल परिचय और पहिचानने के कतिपय नियम यहाँ दिये जाते हैं।

## (१) अवधी

जब अपभ्रंश भाषाओं का काव्य के क्षेत्र से धीरे-धीरे पलायन प्रारम्भ हुआ, तब उनका स्थान ग्रहण करने वाली भाषाओं में अवधी प्रमुख है। अवधी बोली का क्षेत्र लखनऊ और फैज़ाबाद का प्रदेश है। साहित्य में इस भाषा को प्रतिष्ठित करने वाले सूफी कवि थे। मलिक मुहम्मद जायसी ने सर्वप्रथम अवधी को काव्य की भाषा बनाया। गोस्वामी तुलसीदासजी ने इसे साहित्यिक रूप देकर अपने अमर काव्य राम चरित मानस की रचना की। प्रबंध काव्य की रचना के लिए यह भाषा बहुत उपयुक्त है। दोहा, चौपाई और बरवै छन्दों में यह खूब फबती है।

विशेषताएँ—

(१) उत्तम पुरुष 'मैं' मध्यम पुरुष 'तू' और अन्य पुरुष 'सो' का प्रयोग होता है। विभक्ति युक्त होने पर उत्तम पुरुष में 'मैं' के स्थान पर मैं के रूप हो जाते हैं —

(२) सम्बन्ध वाचक 'जो' और नित्य सम्बन्धी 'सो' के रूप में विभक्ति युक्त होने पर 'जेहि' और 'तेहि' हो जाते हैं:—

"राजा बंदी जेहि के सौंपना। गा गोरा तेहिपहँ अगमना।"

(३) प्रश्नवाचक 'कौन' का रूप 'को' होता है। संबंध कारक में 'का' रूप रह कर 'कर' विभक्ति जोड़ी जाती है। यथा-

"खेल हार यहुँ काकर होई।"

"कँवल न रहा और को बेली।"

(४) कर्ता कारक की विभक्ति 'ने' का प्रयोग नहीं मिलता शब्द को ऐकारान्त कर देने से भी काम निकल जाता है। यथा-

"गोरा-बादल खाँड़ै काढ़े।"

"गोरै साथ लीन्ह सब साथी।"

(५) कर्म कारक में 'हि' प्रत्यय का प्रयोग होता है:—

"राजहि चली छोड़ा कै।"

(६) सम्बन्ध कारक की विभक्ति के 'कर' 'कै' 'के' तीनों रूप मिलते हैं:—

(१) "पदमावति कर सजा विमानू।"

(२) "सब भँडार कै माहि स्यो कूँजी।"

(३) "पदमावति के भेस लोहारू।"

(७) सामान्य भूतकाल के रूप यः्धा खड़ी बोली की तरह ही होते हैं:—

"सोरह सै चंडोल चलाए।"

"रानहिं चली छोड़ाये।"

(८) सामान्य वर्तमान काल में 'हि' प्रत्यय लगाया जाता है:— "चहुँ दिसि चवंर करहि सब ढारा।"

"हीरा रतन पदारथ झूलहि।"

(९) भविष्यत् काल की क्रिया में 'ब' प्रत्यय जोड़ा जाता है:— "करब सेवकाई।"

(१०) विधि आदेश या प्रार्थना सूचक क्रिया में 'बहु' प्रत्यय लगता है:—

"लै पठवहु कैलास"

"पहले दरस देखावहु।"

(११) 'य' के स्थान पर बहुधा 'ज' का प्रयोग होता है:—

'सत जोजन प्रमाण लै धावौं।'

(१२) यकारान्त 'य' बहुधा 'उ' हो जाता है:—

'का पछिताव आउ जो पूजी।'

---

## ब्रजभाषा

यह शौरसेनी अपभ्रंश से बनी हुई एक छोटे से प्रदेश की बोली है, जो अपने माधुर्य के कारण काव्य-रचना में प्रयुक्त हो कर 'भाषा' कहलाने लगी। इसका क्षेत्र आगरा, मथुरा, भरतपुर, करौली के आसपास का भूभाग है, जो 'ब्रज' कहलाता है। श्री कृष्ण भगवान ने इसी भूमि की मिट्टी में खेल-खेल कर माता यशोदा से माखन रोटी माँगी थी और अनेक लीलाएँ की थीं। इस बोली को काव्य-भाषा के पद पर प्रतिष्ठित करने का श्रेय कृष्ण भक्त कवियों को ही है। विक्रम की सोलहवीं शताब्दी से लेकर आज तक इस भाषा में अनेक कवियों ने काव्य-रचना की है। सूर, तुलसी, रसखान, नन्ददास, आदि कवियों ने भक्ति रस पूर्ण तथा बिहारी, देव, मतिराम, पद्माकर, घनानन्द, सेनापति आदि ने शृंगार-परक रचनाएँ करके ब्रजभाषा की शक्ति और व्यापकता का परिचय दिया। भूषण, सूदन और लाल ने वीर रस की कविता इसी भाषा में की। ब्रजभाषा सब रसों की रचना के उपयुक्त है, किन्तु विशेषकर शृंगार और करुण रस इसमें विशेष फबता है। कवित्त और सवैया छन्द तथा भिन्न भिन्न राग-रागनियों के पद इसमें विशेष सुन्दर बन पड़ते हैं।

पहचान और विशेषताएँ —

(१) इ और उ के बाद अ का उच्चारण ब्रज को प्रिय नहीं। संधि करके य तथा व कर दिया जाता है, यथा—

सिआर से स्यार

कुआँर से क्वाँर

(२) ब्रज के उच्चारण में कर्म के चिन्ह 'को' का उच्चारण 'कौं' के समान, अधिकरण के चिन्ह 'में' का उच्चारण 'मैं' के समान हो जाता है।

(३) साधारण क्रिया के तीन रूप होते हैं—

(क) 'नो' से अन्त होने वाला, जैसे—करनो, लेनो, देनो।
(ख) 'न' से अन्त होनेवाला, जैसे—आवन, जान, लेन, देन।
(ग) 'बो' से अन्त होने वाला, जैसे—करिबो, लैबो, दैबो।

(४) सकर्मक भूत कालिक क्रिया का लिंग और वचन कर्म के अनुसार होते हैं, यथा—

> १—हौं सखि नई चाह इक पाई।
> २—मैया री, मैं नाहीं दधि खायो।

(५) क्रियाओं और सर्वनामों में कभी-कभी पुराने और नये दोनों रूप पाये जाते हैं, यथा—

| | (पुराने) | (नये) |
|---|---|---|
| क्रिया— | करहि, करहु | करैं, करौ |
| सर्वनाम— | जिनहि | जिन्हैं |
| | जाहि | जाको |
| | ताहि | ताको |

(६) अवधी क्रियाओं के 'ब' में 'ई' मिला देने से विधि क्रिया होजाती है, जैसे—पायबी, आयबी, जानबी आदि।

(७) सर्वनाम उत्तम पुरुष कर्त्ता कारक—मैं, हौं (बहु० हम)
,, ,, कर्म कारक—मोको ( ,, हमहि)
,, ,, संबंध कारक—मो ( ,, हमारो)
,, मध्यम पुरुष कर्त्ता कारक—तू, तैं ( ,, तुम)
,, ,, कर्म कारक—तो कों, ( ,, तुमकों)
,, ,, संबंध कारक—तेरो ( ,, तुम्हारो)
,, अन्य पुरुष कर्त्ता कारक—वह, सो ( ,, वे, ते)
,, ,, कर्म कारक—वाको, वाहि, ताको,
,, ,, संबंध कारक—ताको। ताहि

(८) ब्रजभाषा के कुछ विशेष कारक चिन्ह ये हैं—

कर्त्ता—ने करण—सों, तें
कर्म—कों सम्प्रदान—कों
अपादान—तें संबंध—को
अधिकरण—में, मों, पै

(९) संज्ञाएँ, विशेषण और सम्बन्ध वाचक सर्वनाम प्रायः ओकारान्त होते हैं—

घोरो, झगरो, छोटो, बड़ो, अपनो, मेरो, तुम्हारो।

(१०) सर्वनामों में कारक चिन्ह लगने के पहले, अवधी भाषा की तरह 'हि' नहीं लगता—

| अवधी | ब्रज |
|---|---|
| काहिको | काको |
| जाहिको | जाको |
| ताहिको | ताको |

# डिंगल

नागर या शौरसेनी अपभ्रंश से राजस्थानी भाषा का जन्म हुआ, जिसके साहित्यिक रूप का नाम "डिंगल" है। राजस्थानी भाषा का डिंगल नाम कब और क्यों पड़ा, इस विषय में विद्वानों के भिन्न-भिन्न मत हैं। कोई इस शब्द की उत्पत्ति 'डगल' शब्द से मानते हैं तो कोई 'डिंगल' शब्द को अनियमित और गँवारू भाषा का द्योतक समझते हैं। कुछ विद्वान् 'पिंगल' के अनुकरण पर उसके विरोधी गुणों से युक्त भाषा को 'डिंगल' कहने की कल्पना करते हैं। जो हो, यह तो सर्व विदित है कि जिस प्रकार हिन्दी-साहित्य में ब्रजभाषा और अवधी का पर्याप्त भाण्डार है, इसी प्रकार 'डिंगल' का भी।

'डिंगल' विशेषतः चारणों की भाषा रही। राजस्थान की भाषा होने और राजस्थान में शताब्दियों से क्षत्रिय राजाओं की एकतंत्र सत्ता होने के कारण इसमें विशेषकर वीर-काव्यों की रचना ही हुई। चन्द बरदाई, पृथ्वीराज, दुरसा, बाँकीदास, सूर्यमल आदि अनेक महाकवियों ने इसके भाण्डार को भरा।

## विशेषता—

(१) डिंगल में 'ळ' का उच्चारण कहीं 'ल' और कहीं मराठी की तरह मूर्द्धन्य 'ळ' होता है। यह 'ळ' जब किसी शब्द के बीच में आता है, तब उसके स्थान पर 'ल' लिख देने से विशेष अन्तर नहीं पड़ता। यथा—

| | |
|---|---|
| नाळ—नगाड़ा | नाल—घमंड |
| काळ—मृत्यु | काल—कल, दूसरा दिन |
| गुळ—गंदा | फूल—सम्पूर्ण |

(२) डिंगल की वर्णमाला में 'श' और 'ष' नहीं है। 'ष' का प्रयोग 'ख' की तरह होता है और 'श' के स्थान पर 'स' ही लिया जाता है। उच्चारण में उसे ठीक कर लिया जाता है।

यथा— 'अठै सुजस प्रभुता उठै, अवसर मरियाँ आय।'
यहाँ 'सुजस' का 'सुजश' उच्चारण होगा।

(३) डिंगल में कारकों की ये विभक्तियाँ प्रयुक्त होती हैं—

| | | |
|---|---|---|
| कर्ता | इ, उ | ढोलइ, करहउ |
| कर्म | ह | संदेसा ह, कलेजह |
| करण | इ | मुखि, कामिइ |
| सम्प्रदान | ए, नूँ, आँ | तव ढोढे मोनूँ दया। |
| अपादान | हूँ, हूँत, हूँतो | पावाँ हूँत प्रणाम |
| सम्बन्ध | ह, हाँ, रो | पण धण रो किम पेखही |
| अधिकरण | इ, ए | हवलेवे ही मूठ किए |

(४) सर्वनाम ये काम में आते हैं :—

| | कर्ता | कर्म | सम्बन्ध |
|---|---|---|---|
| उत्तम पुरुष | हूँ | मूँ, मूझ | म्हारंड, मो |
| मध्यम पुरुष | तूँ | तुम्ह | ताहरो |
| अन्य पुरुष | वह | एह | एह, ए |

संबंध वाचक जो, जु। जो, जू। जास, जास, जेह, जे
नित्य संबंध सोइ, सा। सोइ, सा। तास, तस, तेह, ते

| | |
|---|---|
| प्रश्न वाचक तथा अनिश्चय वाचक | कवण |
| | कवण, कुणगो, कोई कुणइ |

(४) डिंगल में क्रियाओं के रूप कहीं अपभ्रंश, कहीं पश्चिमी हिन्दी और गुजराती के रूप से मिलते हैं।

(क) वर्तमान कालिक 'है' के अर्थ में 'छइ' प्रयुक्त होता है।

(ख) वर्तमान कालिक क्रियापद बहुधा इकारान्त होते हैं। यथा— मरइ पतइइ भी मरई

(ग) मूल क्रिया के पीछे 'इइ', 'यइ' तथा 'इइ' लगा कर सामान्य भूत काल के रूप बनाये जाते हैं। यथा, कहिव (कहा) रहिव (रहा)

(घ) भविष्यत काल के रूप दो तरह से बनाये जाते हैं (१) मूल क्रिया के अन्त में 'सी' 'स्यूँ' तथा 'स्यो' लगाकर (२) ला, ली तथा 'लो' लगाकर जैसे—

'मुईंघो लेसी कूण'

बूडेला ( डूब जायगा )

(ङ) क्रिया के अन्त में इ, ई, अ, य, करि आदि प्रत्यय लगाकर पूर्व कालिक के रूप बनाये जाते हैं। यथा—

'आजको पाग उठाय'

---

दी कमल प्रिंटिंग प्रेस जौहरी बाजार जयपुर।